अमानी मानदो मान्यो लोकस्वामी त्रिलोकधृक्।
सुमेधा मेधजो धन्यः सत्यमेधा धराधरः ॥९३॥
तेजोवृषो द्युतिधरः सर्वशस्त्रभृतां वरः।
प्रग्रहो निग्रहो व्यग्रो नैकशृङ्गो गदाग्रजः ॥९४॥
चतुर्मूर्तिश्चतुर्बाहुश्चतुर्व्यूहश्चतुर्गतिः।
चतुरात्मा चतुर्भावश्चतुर्वेदविदेकपात् ॥९५॥
समावर्तोऽनिवृत्तात्मा दुर्जयो दुरतिक्रमः।
दुर्लभो दुर्गमो दुर्गो दुरावासो दुरारिहा ॥९६॥
शुभाङ्गो लोकसारङ्गः सुतन्तुस्तन्तुवर्धनः।
इन्द्रकर्मा महाकर्मा कृतकर्मा कृतागमः ॥९७॥
उद्भवः सुन्दरः सुन्दो रत्ननाभः सुलोचनः।
अर्को वाजसनः शृङ्गी जयन्तः सर्वविज्जयी ॥९८॥
सुवर्णविन्दुरक्षोभ्यः सर्ववागीश्वरेश्वरः।
महाह्रदो महागर्तो महाभूतो महानिधिः ॥९९॥
कुमुदः कुन्दरः कुन्दः पर्जन्यः पावनोऽनिलः।
अमृतांशोऽमृतवपुः सर्वज्ञः सर्वतोमुखः ॥१००॥
सुलभः सुव्रतः सिद्धः शत्रुजिच्छत्रुतापनः।
न्यग्रोधोदुम्बरोऽश्वत्थश्चाणूरान्ध्रनिषूदनः ॥१०१॥
सहस्रार्चिः सप्तजिह्वः सप्तैधा सप्तवाहनः।
अमूर्तिरनघोऽचिन्त्योभयकृद्भयनाशनः ॥१०२॥

अणुर्बृहत्कृशः स्थूलो गुणभृन्निर्गुणो महान् ।
अधृतः स्वधृतः स्वास्यः प्राग्वंशो वंशवर्धनः ॥१०३॥
भारभृत्कथितो योगी योगीशः सर्वकामदः ।
आश्रमः श्रमणः क्षामः सुपर्णो वायुवाहनः ॥१०४॥
धनुर्धरो धनुर्वेदो दण्डो दमयिता दमः ।
अपराजितः सर्वसहो नियन्ता नियमो यमः ॥१०५॥
सत्त्ववान्सात्त्विकः सत्यः सत्यधर्मपरायणः ।
अभिप्रायः प्रियार्होऽर्हः प्रियकृत्प्रीतिवर्धनः ॥१०६॥
विहायसगतिर्ज्योतिः सुरुचिर्हुतभुग्विभुः ।
रविर्विरोचनः सूर्यः सविता रविलोचनः ॥१०७॥
अनन्तो हुतभुग्भोक्ता सुखदो नैकजोऽग्रजः ।
अनिर्विण्णः सदामर्षी लोकाधिष्ठानमद्भुतः ॥१०८॥
सनात्सनातनतमः कपिलः कपिरव्ययः ।
स्वस्तिदः स्वस्तिकृत्स्वस्ति स्वस्तिभुक्स्वस्तिदक्षिणः॥१०९॥
अरौद्रः कुण्डली चक्री विक्रम्यूर्जितशासनः ।
शब्दातिगः शब्दसहः शिशिरः शर्वरीकरः ॥११०॥
अक्रूरः पेशलो दक्षो दक्षिणः क्षमिणां वरः ।
विद्वत्तमो वीतभयः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥१११॥
उत्तारणो दुष्कृतिहा पुण्यो दुःस्वप्ननाशनः ।
वीरहा रक्षणः सन्तो जीवनः पर्यवस्थितः ॥११२॥

अनन्तरूपोऽनन्तश्रीर्जितमन्युर्भयापहः ।
चतुरस्रो गभीरात्मा विदिशो व्यादिशो दिशः ॥११३॥
अनादिर्भूर्भुवो लक्ष्मीः सुवीरो रुचिराङ्गदः ।
जननो जनजन्मादिर्भीमो भीमपराक्रमः ॥११४॥
आधारनिलयो धाता पुष्पहासः प्रजागरः ।
ऊर्ध्वगः सत्पथाचारः प्राणदः प्रणवः पणः ॥११५॥
प्रमाणं प्राणनिलयः प्राणभृत्प्राणजीवनः ।
तत्त्वं तत्त्वविदेकात्मा जन्ममृत्युजरातिगः ॥११६॥
भूर्भुवः स्वस्तरुस्तारः सविता प्रपितामहः ।
यज्ञो यज्ञपतिर्यज्वा यज्ञाङ्गो यज्ञवाहनः ॥११७॥
यज्ञभृद्यज्ञकृद्यज्ञी यज्ञभुग्यज्ञसाधनः ।
यज्ञान्तकृद्यज्ञगुह्यमन्नमन्नाद एव च ॥११८॥
आत्मयोनिः स्वयंजातो वैखानः सामगायनः ।
देवकीनन्दनः स्रष्टा क्षितीशः पापनाशनः ॥११९॥
शङ्खभृन्नन्दकी चक्री शार्ङ्गधन्वा गदाधरः ।
रथाङ्गपाणिरक्षोभ्यः सर्वप्रहरणायुधः ॥१२०॥

॥ सर्वप्रहरणायुध ॐ नम इति ॥

इतीदं कीर्तनीयस्य केशवस्य महात्मनः ।
नाम्नां सहस्रं दिव्यानामशेषेण प्रकीर्तितम् ॥१२१॥

य इदं शृणुयान्नित्यं यश्चापि परिकीर्तयेत् ।
नाशुभं प्राप्नुयात्किंचित्सोऽमुत्रेह च मानवः ॥१२२॥
वेदान्तगो ब्राह्मणः स्यात्क्षत्रियो विजयी भवेत् ।
वैश्यो धनसमृद्धः स्याच्छूद्रः सुखमवाप्नुयात् ॥१२३॥
धर्मार्थी प्राप्नुयाद्धर्ममर्थार्थी चार्थमाप्नुयात् ।
कामानवाप्नुयात्कामी प्रजार्थी प्राप्नुयात्प्रजाम् ॥१२४॥
भक्तिमान्यः सदोत्थाय शुचिस्तद्गतमानसः ।
सहस्रं वासुदेवस्य नाम्नामेतत्प्रकीर्तयेत् ॥१२५॥
यशः प्राप्नोति विपुलं ज्ञातिप्राधान्यमेव च ।
अचलां श्रियमाप्नोति श्रेयः प्राप्नोत्यनुत्तमम् ॥१२६॥
न भयं क्वचिदाप्नोति वीर्यं तेजश्च विन्दति ।
भवत्यरोगो द्युतिमान्बलरूपगुणान्वितः ॥१२७॥
रोगार्तो मुच्यते रोगाद्बद्धो मुच्येत बन्धनात् ।
भयान्मुच्येत भीतस्तु मुच्येतापन्न आपदः ॥१२८॥
दुर्गाण्यतितरत्याशु पुरुषः पुरुषोत्तमम् ।
स्तुवन्नामसहस्रेण नित्यं भक्तिसमन्वितः ॥१२९॥
वासुदेवाश्रयो मर्त्यो वासुदेवपरायणः ।
सर्वपापविशुद्धात्मा याति ब्रह्म सनातनम् ॥१३०॥
न वासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित् ।
जन्ममृत्युजराव्याधिभयं नैवोपजायते ॥१३१॥

इमं स्तवमधीयानः श्रद्धाभक्तिसमन्वितः ।
युज्येतात्मसुखक्षान्तिश्रीधृतिस्मृतिकीर्तिभिः ॥१३२॥
न क्रोधो न च मात्सर्यं न लोभो नाशुभा मतिः ।
भवन्ति कृतपुण्यानां भक्तानां पुरुषोत्तमे ॥१३३॥
द्यौः सचन्द्रार्कनक्षत्रा खं दिशो भूर्महोदधिः ।
वासुदेवस्य वीर्येण विधृतानि महात्मनः ॥१३४॥
ससुरासुरगन्धर्वं सयक्षोरगराक्षसम् ।
जगद्वशे वर्ततेदं कृष्णस्य सचराचरम् ॥१३५॥
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिः सत्त्वं तेजो बलं धृतिः ।
वासुदेवात्मकान्याहुः क्षेत्रं क्षेत्रज्ञ एव च ॥१३६॥
सर्वागमानामाचारः प्रथमं परिकल्पते ।
आचारप्रभवो धर्मो धर्मस्य प्रभुरच्युतः ॥१३७॥
ऋषयः पितरो देवा महाभूतानि धातवः ।
जङ्गमाजङ्गमं चेदं जगन्नारायणोद्भवम् ॥१३८॥
योगो ज्ञानं तथा सांख्यं विद्याः शिल्पादि कर्म च ।
वेदाः शास्त्राणि विज्ञानमेतत्सर्वं जनार्दनात् ॥१३९॥
एको विष्णुर्महद्भूतं पृथग्भूतान्यनेकशः ।
त्रींल्लोकान्व्याप्य भूतात्मा भुंक्ते विश्वभुगव्ययः ॥१४०॥
इमं स्तवं भगवतो विष्णोर्व्यासेन कीर्तितम् ।
पठेद्य इच्छेत्पुरुषः श्रेयः प्राप्तुं सुखानि च ॥१४१॥

विश्वेश्वरमजं देवं जगतः प्रभवाप्ययम् ।
भजन्ति ये पुष्कराक्षं न ते यान्ति पराभवम् ॥१४२॥

ॐतत्सदिति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां वैयासिक्या-
मानुशासनिके पर्वणि भीष्मयुधिष्ठिरसंवादे
श्रीविष्णोर्दिव्यसहस्रनामस्तोत्रम् ॥

हरिः ॐ तत्सत् हरिः ॐ तत्सत् हरिः ॐ तत्सत्

श्रीः

# अहं-कामाक्षी-दर्शनम्

( शरीरमें ) अहंके भीतर सर्वदर्शन ही पूर्णता है। इसीके लिए सर्वदर्शनोंकी रचना हुई है। इस लेखमें अहंके भीतर कैसे सर्वदर्शनोंका समावेश हो जाता है, इसीका विवेचन किया जाता है।

यह सारा विश्व दृष्टश्रुतात्मक है। कोई पदार्थ ऐसा नहीं जो दृष्ट एवं श्रुत उभयसे भिन्न हो। दृष्ट तो प्रत्यक्ष है, श्रुत परोक्ष है। यह विलक्षणता निर्बीज नहीं हो सकती। इसलिए बीजनामक पदार्थकी कल्पना स्वाभाविक हो जाती है। इसी प्रसंगसे क्षेत्र तथा कर्म नामका चौथा एवं पाँचवाँ पदार्थ और भी प्रकाशित हो जाता है, क्योंकि विलक्षणता बीजके बिना असम्भव है, और बीज बिना क्षेत्र और कर्म के युक्तियुक्त तथा उपयुक्त नहीं हो सकता। जो बीज क्षेत्रके भीतर छिपे रहते हैं वे दृष्ट नहीं हो सकते, श्रुत ही रहते हैं। कर्म अर्थात् क्रिया स्रोतका ही हम दर्शन करते हैं। इसीलिए चौथे तत्व क्षेत्र और पाँचवें तत्व कर्मको हमें मानना पड़ता है। इनके मान लेने पर यह सहज ही प्रतीत हो जाता है कि यह विश्व क्यों दृष्ट और श्रुतरूप दो विभागों में निरन्तर विभाजित है। अब हमें देखना चाहिए कि इस विश्वका ऐसा कौन रूप है जो दृष्ट, श्रुत, [illegible] क्षेत्र तथा कर्म इन पाचोंमें समान रूपसे अनुस्यूत [illegible] हित है। यह छठाँ तत्व ब्रह्म रूपमें सामने उपस्थित

जैसे मुकुट, कटक, कुण्डलादिमें सुवर्ण अनुस्यूत है वैसे ही दृष्ट, श्रुत, बीज, क्षेत्र तथा कर्म सबमें ब्रह्मतत्व समानरूपसे अनुस्यूत है।

जब हम इन छवों तत्वोंका भलीभाँति मननकर लेते हैं तब हमारे सामने एक आत्मतत्वका प्रकाश आता है क्योंकि यद्यपि ब्रह्मतत्त्व सारे विश्व में व्याप्त है तथापि व्यावहारिक रूप बिना उसका व्यवहार असामञ्जस्य उत्पन्न करता है। 'आत्म' शब्दसे हम दृष्ट, श्रुत, बीज, क्षेत्र, कर्म तथा ब्रह्म सबका व्यवहार कर लेते हैं। आत्मतत्वकी यही विशेषता है कि वह स्थूलातिस्थूल, सूक्ष्मातिसूक्ष्म सर्वविध व्यवहारोंका अधिकरण है। जब हम आत्मतत्वका व्यवहार इस प्रकार करनेमें अभ्यस्त हो जाते हैं तब उसका और भी अधिक मधुर व्यावहारिक पुरुषतत्वके रूपमें व्यवहार करने लग जाते हैं। प्रायः लोग विज्ञान सीमा तक पहुँचकर भी आत्मा के नामसे चौंक जाते हैं जैसा भगवान्ने गीतामें कहा है कि "आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेनम्" इत्यादि; परन्तु पुरुष तो हमारे लिए एकदम परिचित है। पुरुष शब्द से चौंकनेवाला सम्भवतः कोई भी समझदार नहीं होगा, क्योंकि पुरुषको हम स्पष्ट देखते हैं कि वह पञ्चकर्मेन्द्रियों द्वारा विश्व को कुछ देता है और ज्ञानेन्द्रियों द्वारा विश्वसे कुछ लेता है।

इस पुरुषतत्व के बाद उससे भी बढ़कर हृदयग्राही स्तर जीवरूपमें प्रकट होता है। जीव शब्द हमारे लिए ऐसा स्वाभाविक जँचता है कि जितने भी चतुरशीतिलक्ष योनिमें प्राणी हैं, उन्हें हम जीव कहा करते हैं। उनको पुरुष आदि कहनेमें जो झिझक सी आती है वह इसमें गन्धमात्र भी नहीं प्रतीत होती। असलमें जीवही पूर्वोक्त सब तत्वों के बादका प्रकट

श्रीः

# अहं-कामाक्षी-दर्शनम्

( शरीरी ) अहंके भीतर सर्वदर्शन ही पूर्णता है। इसीके लिए सर्वदर्शनोंकी रचना हुई है। इस लेखमें अहंके भीतर कैसे सर्वदर्शनोंका समावेश हो जाता है, इसीका विवेचन किया जाता है।

यह सारा विश्व दृष्टश्रुतात्मक है। कोई पदार्थ ऐसा नहीं जो दृष्ट एवं श्रुत उभयसे भिन्न हो। दृष्ट तो प्रत्यक्ष है, श्रुत परोक्ष है। यह विलक्षणता निर्बीज नहीं हो सकती। इसलिए बीजनामक पदार्थकी कल्पना स्वाभाविक हो जाती है। इसी प्रसंगसे क्षेत्र तथा कर्म नामका चौथा एवं पाँचवाँ पदार्थ और भी प्रकाशित हो जाता है, क्योंकि विलक्षणता बीजके बिना असम्भव है, और बीज बिना क्षेत्र और कर्म के युक्तियुक्त तथा उपयुक्त नहीं हो सकता। जो बीज क्षेत्रके भीतर छिपे रहते हैं वे दृष्ट नहीं हो सकते, श्रुत ही रहते हैं। कर्म अर्थात् क्रिया स्रोतका ही हम दर्शन करते हैं। इसीलिए चौथे तत्व क्षेत्र और पाँचवें तत्व कर्मको हमें मानना पड़ता है। इनके मान लेने पर यह सहज ही प्रतीत हो जाता है कि यह विश्व क्यों दृष्ट और श्रुतरूप दो विभागों में निरन्तर विभाजित है। अब हमें देखना चाहिए कि इस विश्वका ऐसा कौन रूप है जो दृष्ट, श्रुत, बीज, क्षेत्र तथा कर्म इन पाँचोंमें समान रूपसे अनुस्यूत होकर प्रवाहित है। वह छठाँ तत्व ब्रह्म रूपमें सामने उपस्थित होता है।

जैसे मुकुट, कटक, कुण्डलादिमें सुवर्ण अनुस्यूत है वैसे ही दृष्ट, श्रुत, बीज, क्षेत्र तथा कर्म सबमें ब्रह्मतत्त्व समानरूपसे अनुस्यूत है।

जब हम इन छवों तत्त्वोंका भलीभाँति मननकर लेते हैं तब हमारे सामने एक आत्मतत्त्वका प्रकाश आता है क्योंकि यद्यपि ब्रह्मतत्त्व सारे विश्व में व्याप्त है तथापि व्यावहारिक रूप बिना उसका व्यवहार असामञ्जस्य उत्पन्न करता है। 'आत्म' शब्दसे हम दृष्ट, श्रुत, बीज, क्षेत्र, कर्म तथा ब्रह्म सबका व्यवहार कर लेते हैं। आत्मतत्त्वकी यही विशेषता है कि वह स्थूलातिस्थूल, सूक्ष्मातिसूक्ष्म सर्वविध व्यवहारोंका अधिकरण है। जब हम आत्मतत्त्वका व्यवहार इस प्रकार करनेमें अभ्यस्त हो जाते हैं तब उसका और भी अधिक मधुर व्यावहारिक पुरुषतत्त्वके रूपमें व्यवहार करने लग जाते हैं। प्रायः लोग विज्ञान सीमा तक पहुँचकर भी आत्मा के नामसे चौंक जाते हैं जैसा भगवान्ने गीतामें कहा है कि "आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेनम्" इत्यादि; परन्तु पुरुष तो हमारे लिए एकदम परिचित है। पुरुष शब्द से चौंकनेवाला सम्भवतः कोई भी समझदार नहीं होगा, क्योंकि पुरुषको हम स्पष्ट देखते हैं कि वह पञ्चकर्मेन्द्रियों द्वारा विश्व को कुछ देता है और ज्ञानेन्द्रियों द्वारा विश्वसे कुछ लेता है।

इस पुरुषतत्व के बाद उससे भी बढ़कर हृदयग्राही स्तर जीवरूपमें प्रकट होता है। जीव शब्द हमारे लिए ऐसा स्वाभाविक जँचता है कि जितने भी चतुरशीतिलक्ष योनिमें प्राणी हैं, उन्हें हम जीव कहा करते हैं। उनको पुरुष आदि कहनेमें जो झिझक सी आती है वह इसमें गन्धमात्र भी नहीं प्रतीत होती। असलमें जीवही पूर्वोक्त सब तत्वों के बादका प्रकट

अङ्कुर है। श्वास, प्रश्वास, धर्म, अधर्म, सुख, दुःख आदि उसीके दल, पुष्प, फलादि हैं। यदि जीव न होता तो ये सब निराधार हो जाते। पशु, पक्षी, मानव सभी जीव हैं और हम सभी जीव, पशु पक्षी मानव भी हैं। जहाँतक मनन अर्थात् मानसिक क्रियासे सम्बन्ध है मानव हैं। आहार निद्रादि तथा वर्णभेदसे हम पशु हैं। दक्षिण वाम रूप दो पक्षयुक्त होनेसे तथा उड़ने के भेदसे पक्षी भी हैं। ज्ञान विचारसे मनुष्य हैं। चार प्रकारके अदानरूप अशीतिमें लक्ष रखनेसे चतुरशीति लक्ष भी हैं।

यहाँ तक जो स्तर-विभाग बताये गये हैं, उनसे भी आगे जब हम इस विचार पथपर बढ़ते हैं कि एक रूपमें प्रतीत होने वाले पदार्थोंके इतने स्तरभेद कैसे होते गए तब हमारी दृष्टि अन्तर्निहित गुणोंकी ओर पड़ती है, क्योंकि गुणभेद बिना पदार्थ भेद, वर्णभेद, जातिभेद हो ही नहीं सकते। इसीलिए गुणोंको भेदक तथा विशेषक भी कहा जाता है। गुणों में पहली संख्या रजोगुणकी है इसे हम अपने भीतर मनके रूपमें पाते हैं। रज चञ्चल है मन भी चञ्चल है। ब्रह्मा रजोगुणी है। उपनिषदोंमें भी "मनो वै ब्रह्म" कहा गया है। यह मन ही पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और पाँच कर्मेन्द्रियों की उपाधियोंसे दस रूपमें आता है। इसलिए रुद्रीके प्रथमाध्यायमें जिसमें मनोनिरूपण है दस मन्त्र हैं। रजके बाद दूसरी संख्या सत्वकी है। यही चित्त है। वर्तमान कालका ज्ञाता मन एक, भूतकालका ज्ञाता चित्त दो, एवं इन दो उपाधियोंसे युक्त दस दस इन्द्रियाँ येही षोडशकला पुरुषसूक्त और छः सम्बन्ध लक्ष्मीसूक्त येही बाइस मन्त्र द्वितीयाध्यायमें हैं।

सत्वरूपचित्तके बाद हम तमको पाते हैं। तमकी यही

विशेषता है कि स्वयंको छोड़कर दूसरेकी प्रतीति नहीं होने देता (योगः चित्तवृत्तिनिरोधः, योगसूत्र) यही तृतीयाध्यायका अप्रतिरथ है। हममें वह निश्चयात्मिका बुद्धिके रूपमें है इसी लिए हमारी बुद्धि भी अपने से पृथक् किसी पदार्थ की प्रतीति नहीं होने देती। 'बुद्ध्यन्तर्गत सब बुद्धि रूप है। बुद्धि के विना कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

यहाँतक बारह स्तरोंका निरूपण हुआ जैसे १ दृष्ट, २ श्रुत, ३ वीज, ४ क्षेत्र, धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे-गीता, ५ कर्म, ६ ब्रह्म ७ आत्मा, ८ पुरुष, ९ जीव, १० मन, ११ चित्त और १२ बुद्धि।

ये बारह तत्व क्रमशः हमारे सामने एकके बाद एक आते तो गये परन्तु अब तक हमें यह प्रतीत नहीं हुआ कि कौन इनको एकसे अनेक और अनेकसे एक रूपमें गणित कराता है। जैसे गेहूँ बीज रूपसे एक और फल रूपमें अनेक तथा पुनः जाति रूपमें एक प्रतीत होता है। इसे समझनेकी चेष्टा करनेपर हमें सर्वान्तर्यहिर्निहित अहं तत्त्वका साक्षात् होता है। यह अहं ही एकसे अनन्त और अनन्तसे एककी ओर ले जाता है। यदि अहं न होता तो निश्चयतः यही क्या विश्वका सारा व्यवहार ही ठप हो जाता। इसीलिए यह तेरहवाँ अहं तत्व सर्वोपरि है। यह अहं-दृष्टि ही त्रयोदशी (क्षेत्र-क्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम् 'उदय' गीता) है और यही सर्व सिद्धा है। यह काम तिथि है। इसी त्रिविक्रम रूपके भीतर शिव-शशि तिथियाँ भी निहित हैं। यही चतुर्थाध्यायकी एक रूपमें सवितृ-शक्ति, पञ्चमाध्यायकी अनन्त रुद्रशक्तियाँ, षष्ठाध्यायकी सोमदेवता है। सप्तमाध्याय प्रतिपादित सर्वानिष्टनिवर्तिका महाकाली और अष्टमाध्याय प्रतिपादित सर्वकल्याणगुण गौरी देवी महालक्ष्मी हैं। इसके अभिध्यानसुधाभिषेकसे नवमाध्यायोक्त सर्व शान्ति-रूप समृद्धि

लक्ष्मी प्रकट होती है। इसी लिए भगवान्ने भी गीतामें कहा है कि "अहं सर्वस्य प्रभवः"।

उपनिषदोंका भी इसीमें विश्राम है। छान्दोग्यमें "अहमेवेदं सर्वम् एकोऽहं बहुस्याम्" बताया गया है। बृहदारण्यकमें है कि "यो वेदाहं ब्रह्मास्मीति स इदं सर्वमभवत्"। तैत्तिरीय के उपसंहारमें भी यही है कि "अहमन्नमहमन्नमहमन्नम्, अहमन्नादोऽहमन्नादोऽहमन्नादः, अहं श्लोककृदहंश्लोककृदहं श्लोककृत्, अहमस्मि प्रथमजाऋतास्य, पूर्वं देवेभ्योऽमृतस्यनाभायि यो मा ददाति साऽइदेव मा वाः, अहमन्नमन्नमदन्तमाद्मि, अहं विश्वं भुवनमभ्यभवाँ सुवर्णज्योतीः, देवीसूक्तमें भी "अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः, अहं मित्रावरुणाबुभाविभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनावुभौ" इत्यादि मन्त्रोंका उल्लेख इसी कामेश्वरी दर्शनका मूल है।

हम भी उपसंहारमें इस अहंकामाक्षी देवीकी इन श्लोकोंमें वन्दना करते हैं—

दृष्टश्रुतसिंहासां बीजरूद्धान्तिराच्छद्माम्।
सक्षेत्रकर्मवीज्यां ब्रह्मालङ्कारसम्भूपाम् ॥१॥
आत्मोदशाटकाढ्यां पुंश्रृङ्गारद्वयीयुक्ताम्।
साक्षीतिचतुर्लक्षस्त्रिहाजीवाख्यपरिमलोद्गाराम् ॥२॥
पशुपक्षिमानवमयीं स्फूर्जद्धर्मक्रियाङ्कुराकाराम्।
राजसमानसमणिकां चिरस्त्वामित्येविरिंप संयुक्ताम् ॥३॥
बुद्धितमःश्रीसुरभिं सर्वसुधावर्षिकामाक्षीम्।
पैक्यानन्त्यसुतन्त्रां त्रिदशाहंकारशारदां वन्दे ॥४॥
(ममशरीरिशरीरोऽहं हरेहरी स गीता व्याकरणमीमांसा)

इतिशम्

# चतुर्दशसूत्रोंकी दार्शनिक व्याख्या

नत्वा शब्दात्मकं ब्रह्म नन्दिकेश्वरकाशिकाम्।
समाश्रित्य च व्याचष्टे सूत्रं वेदेन्दुसंख्यकम्॥

बहुतसे महर्षि स्वाभिमतसिद्धिके निमित्त तप कर रहे थे। महेश्वरने वागगोचर ब्रह्मतत्त्वको बतलाते हुए अपने डमरूके नादसे ऋषियोंके अभिमत पदार्थका उपदेश किया। तदनन्तर चतुर्दशसूत्रात्मक नादका रहस्य जब ऋषियोंको समझ न आया तो वे सब लोग नन्दिकेश्वरके समीप उन सूत्रोंका रहस्य समझनेके लिए आये। उनके पूछने पर नन्दिकेश्वरने 'नृत्तावसाने' इत्यादि २७ सत्ताईस कारिकाओंसे इन १४ सूत्रोंका रहस्य बतलाया। वे कारिकाएँ तथा उनकी हिन्दी व्याख्या यहाँ प्रदर्शित की गई हैं।

नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम्॥ १॥

अर्थ—विश्वप्रपञ्चका नानाविध सृष्टि-स्थिति-प्रलयरूप विचित्र नाट्यप्रदर्शनवाले अतएव नटराजराज महादेवने नर्तनके अन्तमें १४ बार डमरूको सनकादिसिद्धोंके उद्धारकी इच्छासे बजाया। यह नाद मैं समझता हूँ कि अकारादि वर्णात्मक [illegible] सूत्रस्वरूप है। रहस्यभूत शिवजीका सूत्रसमुदाय या कल्पावस्था [illegible]।

अत्र सर्वत्र सूत्रेषु अन्त्यवर्णचतुर्दशम्।
धात्वर्थं समुपादिष्टं पाणिन्यादीष्टसिद्धये॥ २॥

इन सब सूत्रोंमें अन्तिम (हलन्तक) वर्णोंका पाणिनि मुनिके धातुमूलक शब्दशास्त्रमें प्रत्याहारद्वारा प्रयोग किये

शिवजीने उपदेश किया है। यह अन्य ऋषियोंके अन्य अभीष्टों-का भी उपलक्षण है।

अइउण् ॥ १ ॥

अकारो ब्रह्मरूपः स्यान्निर्गुणः सर्ववस्तुषु।
चित्कलामिं समाश्रित्य जगद्रूप उणीश्वरः ॥ ३ ॥

निर्गुणब्रह्मस्वरूप ही अकार है। इसीलिए गीतामें कहा है—'अक्षराणामकारोऽस्मि' इति। यह इ-मायाको समाश्रयण कर सर्ववस्तुओंमें उ-व्यापक सगुण ईश्वर जगद्रूपसे ण्-आसीत्-आविर्भूत हुआ। सृष्टिकालमें अ-इ-उ-ऋ-लृ इन पाँच वर्णोंसे ही उनचास अक्षरों, पञ्चभूतों तथा पञ्चवर्गोंकी उत्पत्ति हुई। तथा च श्रुतिः 'असद्वा इदमग्र आसीत् ततो वै सदजायत' सृष्टिके पूर्व असत्—इस समय असत् रूपसे प्रतीतसा हो रहा अकाररूप ब्रह्म ही था। उसीसे सत्-सद्रूपसे प्रतीयमान अर्थात् सगुण होकर आविर्भूत हुआ।

अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमेश्वरः।
आद्यमन्त्येन संयोगादहमित्येव जायते ॥ ४ ॥

अर्थ—सब वर्णोंमें अग्रगण्य अकार प्रकाशस्वरूप परमात्मा ही है। परमात्मासे आविर्भूत अकारादि हकारान्तवर्णसमुदाय-का आद्यन्त अकार हकारके सम्बन्ध होनेसे 'अहम्' बन जाता है। इससे यह भी उपलब्ध हुआ कि 'एकोऽहं द्वितीयः स्याम्' इस श्रुतिसे बोधित अहम् पदवाच्य ही जीव भी है।

सर्वं परात्मकं पूर्वं ज्ञप्तिमात्रमिदं जगत्।
ज्ञप्तेर्बभूव पश्यन्ती मध्यमा वाक् ततः स्मृता ॥ ५ ॥

वक्त्रे विशुद्धचक्राख्ये वैखरी सा मता ततः ।
सृष्ट्याविर्भावमासाद्य मध्यमा वाक् समा मता ॥ ६ ॥

अर्थ—यह सम्पूर्ण जगत् पहले ज्ञप्तिमात्र-ब्रह्मस्वरूप ही था। फिर वही परमात्मा अनादिजीवोपाधिभूतान्तःकरणके आश्रित कर्मप्रेरित प्राणव्यापारानन्तर मायावश नाभिस्थ होकर परावाग् हुआ। हृदयस्थ होकर पश्यन्ती वाग् हुआ। विशुद्धचक्रस्थ होकर मध्यवाग् हुआ। फिर वक्त्र (मुख) स्थ होकर वैखरीवाङ्मयवेदादिरूपमें आविर्भूत हुआ। यह बात 'वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे' सूक्ष्मावाग् ही का समस्त प्रपञ्च विवर्त हुआ। 'वाचैव विश्वं बहुरूपं निबद्धं तमेवैकं प्रविभज्योपभुङ्क्ते' यह श्रुति भी उसी बात की पोषिका है।

अकारं संनिधीकृत्य जगतां कारणत्वतः ।
इकारः सर्ववर्णानां शक्तित्वात्कारणं गतम् ॥ ७ ॥

अर्थ—अकारके सन्निधान से जगत् कारण होनेसे शक्तिरूप इकार सब वर्णोंका कारण माना गया है। यहाँ 'गतम्' की जगह 'मतम्' उचित है।

जगत्स्रष्टुमभूदिच्छा यदा ह्यासीत्तदाभवत् ।
कामबीजमिति प्राहुर्मुनयो वेदपारगाः ॥ ८ ॥

अर्थ—जब ईश्वरकी इच्छा सृष्टि करनेकी हुई तब कामबीज (इकार) आविर्भूत हुआ।

अकारो ज्ञप्तिमात्रं स्यादिकारश्चित्कला मता ।
उकारो विष्णुरित्याहुर्व्यापकत्वान्महेश्वरः ॥ ९ ॥

अर्थ—अकार ज्ञानस्वरूप (ब्रह्म) है। इस प्रकार चित्कला माया है। उकार व्यापक होनेसे महेश्वरस्वरूप विष्णु भगवान् है। पूर्वोक्तार्थ ही 'द्विर्बद्धं सुबद्धं भवति' इस न्यायसे फिर कहा।

## ऋलृक् ॥ २ ॥

ऋलृक् सर्वेश्वरो मायां मनोवृत्तिमदर्शयत् ।
तामेव वृत्तिमाश्रित्य जगद्रूपमजीजनत् ॥ १० ॥

अर्थ—वेदान्तसिद्धान्तमें परमेश्वरातिरिक्त कोई वस्तु नहीं है। यदि परमात्मा इरूप चित्कलाको आश्रयण कर जगद्रूप हुआ यह माना जाय तो अद्वैतसिद्धान्त भङ्ग हो जायगा। इस शङ्कापर समाधानरूप यह कारिका है। ऋ—परमेश्वरने लृ—माया नामक मनोवृत्ति को क्—अदर्शयत्—दिखलाया। यहाँ सर्वेश्वर पदसे यह सूचित किया कि माया परमेश्वरातिरिक्त नहीं है। उसी मनोवृत्तिको आश्रयण कर परमेश्वरने जगत्का उत्पादन (विवर्त) किया। 'ऋतं सत्यं परं ब्रह्म' यह श्रुति ही ऋ परमेश्वरका बोधक है, इसमें प्रमाण है। तत्पदार्थ परब्रह्मस्वरूप ऋ सत्य है।

वृत्तिवृत्तिमतोरत्र भेदलेशो न विद्यते।
चन्द्रचन्द्रिकयोर्यद्वद्यथा वागर्थयोरपि ॥ ११ ॥
स्वेच्छया स्वस्य चिच्छक्तौ विश्वमुन्मूलयत्यसौ।
वर्णानां मध्यमं क्लीबमृलृवर्णद्वयं विभुः ॥ १२ ॥

अर्थ—जैसे चन्द्रमा और चन्द्रिकामें तथा वाग् और अर्थमें भेद नहीं है उसी प्रकार वृत्तिमान्—परमात्मा तथा वृत्ति-मायामें भेद नहीं है। केवल पार्थक्यकी प्रतीतिमात्र है। अतः वृत्तिके माननेपर भी अद्वैतसिद्धान्तकी हानि नहीं है।

स्वेच्छया अपनी चिच्छक्तिमें विश्वको प्रकाशित करता है, वह वर्णोंका मध्यम जो ऋ—लृवर्णद्वय है उनको क्लीव—अद्वैत ऋषि लोग जानते हैं।

## एओङ् ॥ ३ ॥

एओङ् मायेश्वरात्मैक्यविज्ञानं सर्ववस्तुषु ।
साक्षित्वात्सर्वभूतानां स एक इति निश्चितम् ॥ १३ ॥

अर्थ—पूर्वमें 'जगद्रूपमजीजनत्' जगत्को पैदा किया ऐसा कहा गया है । इस तरह जन्यजनकभाव माननेसे अद्वैत-हानि हो जायगी । अतः 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' इस श्रुतिके आधारपर इस कारिकासे उस संशयको दूर करते हैं ।

जन्यजनकभाव व्यवहारमात्र है । परमात्मा ही जगद्रूपसे वर्तमान है । अतः अद्वैतहानि नहीं है ।

समष्टि-व्यष्टि-भेदसे असे युक्त इ=ए, असे युक्त उ=ओ, इन दोनों वर्णोंसे माया तथा ईश्वरका सब वस्तुओंमें ऐक्य बोधन करते हैं । सर्वभूतोंके साक्षी होनेसे वह एक ही है ।

## ऐऔच् ॥ ४ ॥

ऐऔच्ब्रह्मस्वरूपः सन् जगत्स्वान्तर्गतं ततः ।
इच्छया विस्तरं कर्तुमाविरासीन्महामुनिः ॥ १४ ॥

अर्थ—ततः—तब स्वान्तर्वर्ति जगत्का विस्तार करनेकी इच्छासे परमात्मा दीर्घाकारेकारयोगात्मक ज्ञानशक्तिरूप ऐकार तथा दीर्घाकारोकारयोगात्मक औकाररूप प्रधानात्मा मायाश-वलित होकर आविर्भूत हुए । 'अकारेकारोकाराणां ह्रस्वदीर्घाणां संयोगात्सर्वसम्भूतिरिष्यते' यह ईश्वरविमर्शिनीका वचन भी इसमें मूल है ।

## हयवरट् ॥ ५ ॥

भूतपञ्चकमेतस्माद्धयवरण् महेश्वरात् ।
व्योमवाय्वम्बुवह्न्याख्यभूतान्यासीत्स एव हि ॥ १५ ॥

हकाराद् व्योमसंज्ञञ्च यकाराद्वायुरुच्यते ।
रकाराद्वह्निस्तोयं तु वकारादिति सैव वाक् ॥ १६ ॥

अर्थ—पञ्चवर्णात्मक महेश्वरसे पञ्चमहाभूतकी सृष्टि हुई। यद्यपि यहाँ पृथ्वीकी सृष्टि नहीं कही गई है, तथापि उसकी भी उत्पत्ति अगली कारिकामें कहेंगे।

## लण् ॥ ६ ॥

आधारभूतं भूतानामन्नादीनाञ्च कारणम् ।
अन्नाद्रेतस्ततो जीवः कारणत्वाल्लणीरितम् ॥ १७ ॥

अर्थ—सब भूतों ( जरायुज-मनुष्यादि-अण्डज-स्वेदज-मत्कुणादि-उद्भिज्ज-लतावृक्षादि)का आधार तथा अन्नपानादिकोंकी कारणभूत पृथ्वीकी उत्पत्ति लरूप परमेश्वरसे हुई। अन्नसे रेतः ( वीर्य ), रेतसे शरीरकी उत्पत्ति होती है। शरीरकी उत्पत्ति ही यहाँ जीवकी उत्पत्ति समझनी चाहिये। इस प्रकार कारण होनेसे लरूपकारणक पृथ्वी है।

## ञमङणनम् ॥ ७ ॥

शब्दस्पर्शौ रूपरसगन्धाश्च ञमङणनम् ।
व्योमादीनां गुणा ह्येते जानीयात्सर्ववस्तुषु ॥ १८ ॥

अर्थ—व्योमादिकारणीभूत तथा सूक्ष्मरूपेण सब वस्तुओंमें व्याप्त शब्दतन्मात्रादिकी उत्पत्ति ञमङणनरूप परमात्मासे हुई जाननी चाहिये। एते गुणाः तन्मात्ररूपेण व्योमादीनां कारणानीति जानीयादित्यर्थः। इससे 'गुणान्' द्वितीयान्त होना चाहिये यह शङ्का निरस्त हुई।

वर्गद्वितीयवर्णोत्थाः प्राणाद्याः पञ्चवायवः ।
मध्यवर्गत्रयाज्जाता अन्तःकरणवृत्तयः ॥ २३ ॥

अर्थ—ख फ छ ठ थ वर्गके इन द्वितीय वर्णोंसे प्राण-अपान-व्यान-उदान तथा समान ये पञ्च वायु उत्पन्न हुए। च ट त इन तीन मध्य वर्गके तृतीय वर्णोंसे अन्तःकरणकी मन-बुद्धि- अहंकार रूप ये तीन वृत्तियाँ उत्पन्न हुई।

## कपय् ॥ १२ ॥

प्रकृतिं पुरुषं चैव सर्वेषामेव सम्मतम् ।
सम्भूतमिति विज्ञेयं कपय् स्यादिति निश्चितम् ॥ २४ ॥

अर्थ— आद्यन्त वर्गद्वय पवर्ग यवर्ग के प्रथम क प रूप दो वर्णोंके सम्पुटसे सर्वसम्मत प्रकृति-पुरुष का सम्भव हुआ। यद्यपि साङ्ख्याभिमत प्रकृति-पुरुष नित्य हैं, तथापि प्रकृति-पुरुषका सम्बन्ध होना ही उनकी उत्पत्ति यहाँ समझनी चाहिये।

## शपसर् ॥ १३ ॥

सत्त्वं रजस्तम इति गुणानां त्रितयं पुरा ।
समाश्रित्य महादेव शपसर् क्रीडति प्रभुः ॥ २५ ॥
सकाराद्राजसोत्पत्तिः पकारात्तामसोद्भवः ।
सकारात्सत्त्वसम्भूतिरिति त्रिगुणसम्भवः ॥ २६ ॥

अर्थ—सृष्टि के प्रथम सत्त्व-रज-तम इन तीनों गुणोंका कारणीभूत जिन शपस वर्णोंका समाश्रयण कर जगत्प्रभु महादेव क्रीड़ा किया करते हैं, उन्हीं वर्णोंसे उक्त गुणत्रितयकी उत्पत्ति हुई।

## हल् ॥ १४ ॥

तत्त्वातीतः परः साक्षी सर्वानुग्रहविग्रहः ।
अहमात्मा परो हल् स्यामिति शम्भुस्तिरोदधे ॥२७॥

अर्थ—सम्पूर्णतत्त्वोंका पैदा करनेवाला सर्वानुग्रहीता तथा निग्रहकारी तत्त्वागोचर पर–सर्वकारण हकार ( 'हकारः शिववर्णः स्यादिति शैवागमस्थितिः' ) इस वचन के अनुसार मैं वास्तविक अपने स्वरूप में हो जाऊँ इस इच्छा से शङ्कर भगवान् अन्तर्हित हो गये।

पूर्वोक्त २७ कारिकाओंमें नन्दिकेश्वरने ब्रह्मस्वरूप तथा क्रमिक प्रपञ्चकी उत्पत्तिका वर्णन किया है। उन्हीं कारिकाओंकी 'तत्त्वविमर्शिनी' नामक व्याख्या संक्षिप्त रूपसे उपमन्युने की है।

तदनुसार ही समासतः मैंने हिन्दी व्याख्या की है। परन्तु इसको व्याख्या न कह कर स्वयमूहित इन सूत्रोंसे सृष्टिक्रमका उपपादनमात्र कहा जाय तो अनुचित न होगा। नन्दिकेश्वरने किस आधारपर १४ सूत्रोंसे सृष्टिका उपपादन किया यह भी चिन्तनीय है। समय मिलने पर अनुसन्धानपूर्वक इसकी आर्थिक व्याख्या लिखने का मैं यत्न करूँगा। इति शिवम्।

सभापति उपाध्याय,
प्रिन्सिपल,
बिरला संस्कृत कालेज, बनारस

ता० ५-१-४१

## नन्दिकेश्वरकी दो कारिकाओंपर
## राजा बिरलाजीकी व्याख्या

नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम् ।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम् ॥ १ ॥

भावार्थ—पूर्वशरीरके कर्मसमाप्तिके फलका नाम नृत्तावसान है; उसके फलसे वर्तमान शरीर नटराजराजो अर्थात् नट (शरीर) राज (भाव) राजो (अन्तःकरण मन आदि) है। वही चार अन्तःकरण सनकादि शरीरका कार्य पूरा करनेके लिए 'उद्धर्तुकाम' होते हैं। अन्तःकरणकी चेष्टासे प्राणमें धक्का लगता है। उसीसे नवसर पाँचवर्ग निकलते हैं और बनते हैं, वही समझा जाता है, वही १४ सूत्र विमर्श से समझा गया है, जिसका नाम शिवसूत्रजाल है। यही १४ सूत्र हैं, जिसका नाम व्याकरण है। शिव जलरूप है, और जल से सब वस्तु संसारमें बनती है, वह अनेक होने से समझमें नहीं आती इससे जाल है।

इस उपर्युक्त श्लोकको अपराविद्यासे समझना चाहिये।

अकारो ब्रह्मरूपः स्यान्निर्गुणः सर्ववस्तुषु ।
चित्कलामिम् समाश्रित्य जगद्रूप उणीश्वरः ॥ २ ॥

भावार्थ—सब शरीरोंका आकार ब्रह्मनाम रूप है। यह शरीर निर्गुण है। शरीर सब वस्तुरूप है, क्योंकि जब चित्त प्राणकी कला शरीरको प्रेरणा करती है, तभी इन्द्रियोंसे गुणका ग्रहण तथा त्याग होता है, अन्यथा नहीं। शरीर पृथिव्यादिरूप

है, पृथिव्यादिमें चित्तकी कलाके आश्रयणसे वह जगत् उत्पन्न होता है तथा लय होता है। रण ही कर्म है, और उसके फल-स्वरूप दूसरा शरीर धारण करे उस शरीरके कर्मफल भोगने-वाला ईश्वर नाम है।

यह श्लोक अपरा के अनुमानसे समझा जाता है।

# चतुर्दशसूत्रोंका भावार्थ

## पञ्चमहाभतविस्तार स्वरसङ्ख्या ९

पञ्चभूतव्यक्तिके वास्ते सङ्ख्यामें व्यञ्जनव्यापार है। यही मिलाकर १४ सूत्र हैं। अतएव "नवपञ्चवारम्" इति सङ्गतम्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ अ<br>विस्तार<br>व्यापक | इ<br>चेतन<br>व्यक्ति | उ<br>वर्ण<br>कर्म | ण्<br>रूप<br>धर्म |
| २ ऋ<br>वर्ण<br>रूप | ऌ<br>क्रिया<br>कर्म | क्<br>धर्म<br>फल | |
| ३ एओङ्<br>शरीर<br>कर्मसे पूर्ण | ४ ऐऔच्<br>जगत् शरीर<br>अधिकार | ५ हयवरट्<br>वर्णानुसार<br>रूप भोग | |
| ६ लण्<br>धनाधार<br>भूत है | ७ ञमङणनम्<br>शब्दसे शरीरका<br>आवागमन है | ८ झभञ्<br>भूतोंमें<br>विहार और व्यापार है | |

| | |
|---|---|
| ९ घढधष्<br>वर्णमें<br>त्याग और ग्रहण है। | १० जबगडदश्<br>पञ्चज्ञानेन्द्रियोंमें<br>विहार है |
| ११ खफछठथचटतव्<br>कर्मेन्द्रियोंका<br>व्यापार | १२ कपय्<br>प्रकृति-पुरुषका<br>भाव मन<br>व्यापार |

| १३ श | ष | स | र् |
|---|---|---|---|
| जडचेतन<br>कर्म<br>धर्म | क्रिया<br>कर्म<br>धर्म | कर्म<br>भोग<br>फल | वर्ण<br>रूप (अर्थ)<br>भोग |

| | |
|---|---|
| १४ ह<br>सांख्यमें<br>वर्ण<br>रूप है | ल्<br>वर्णमें<br>लेन<br>देन है |

( राजा ) बलदेवदास बिरला

## नन्दिकेश्वरकृत कारिकाओंकी २७ संख्याका अभिप्राय

| | | |
|---|---|---|
| १–अ इ उ ण् | ( ९ स्वर ) | ९ |
| २–ऋ लृ क् | (३ गुण—सत्त्व, रज, तम) | ३ |
| ३–ए ओ ङ् | {अ से युक्त इ=ए ( मन ) अद्वैत और असे युक्त उ=ओ ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रियोंके व्यापारसे जगत् परिपूर्ण है।} | १ |
| ४–ऐ औ च् | इन ९ सूत्रोंपरकी कारिकाओंकी ११ संख्याओंसे ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय तथा मनका बोध होता । | १ |
| ५–ह य व र ट् | | २ |
| ६–ल ण् | | १ |
| ७–ञ म ङ ण न म् | | १ |
| ८–झ भ ञ | | १ |
| ९–घ ढ ध ष् | | १ |
| १०–ज ब ग ड द श् | | १ |
| ११–ख फ छ ठ थ च ट त व् | | १ |
| १२–क प य् | इन दो सूत्रोंपरकी कारिकाओंकी ३ संख्यासे पूर्व शरीर, वर्तमान शरीर और फलभोग, शरीर इन तीनों का बोध होता है। | २ |
| १३–श ष स र् | | १ |
| १४–ह ल् | | २ |
| | | २७ |

# अष्टाध्यायी

शब्द व्याकरण अक्षर धातु का न्याय समझने के लिये पाणिनीय जी ने (१० इन्द्रिय और ४ अन्तःकरण) १४ सूत्रों का प्रयोग किया है। और शरीर से ९ द्वार से विषय का ग्रहण त्याग करने के लिये नन्दिकेश्वर ने २७ कारिकाओं से समझाया है। शरीर में ८ धातुयें हैं उनका अष्टाध्यायी में ८ अध्यायों के ३२ पाद से ३९८२-सूत्रों से वृत्तिप्रयोग करने के लिये बनाया है और सिद्धान्तकौमुदी में ३२७८ सूत्रों से प्रयोग वृत्ति करके दिखाया है। यही व्याकरण से शब्द और धातु से न्याय समझना चाहिये।

श्रीगणेशायनमः ।

# ज्यौतिषतत्त्व-विचार

ज्यौतिष शास्त्रके तीन विभाग हैं । १—फलित, २—गणित, ३—सिद्धान्त । ये तीनों विभाग शरीरसे सम्बन्ध रखते हैं । ज्यौतिषका निर्वचन इस प्रकार है—ज्यौतिष (प्रकाश) तेज स्वरूप, नवग्रहोंका विचार जिससे हो उसे ज्यौतिष कहते हैं । इन्हीं नवग्रहों द्वारा ज्यौतिषका विचार करना चाहिये । जैसा कि वृहज्जातकमें कहा है—

> कालात्मा दिनकृन्मनस्तुहिनगुः सत्वंकुजोज्ञोवचो ।
> जीवोज्ञानसुखे सितश्च मदनो दुःखं दिनेशात्मजः ॥
> राजानौ रविशीतगू क्षितिसुतो नेताकुमारो बुधः ।
> सूरिर्दानवपूजितश्च सचिवौ प्रेष्यः सहस्रांशुजः ॥

शरीर, काल, आत्माका स्वामी सूर्य, मनका स्वामी चन्द्रमा सत्व ( शौर्य ) का स्वामी मंगल, वाणी ( वोध ) का स्वामी बुध, ज्ञान और सुखका स्वामी गुरू, मदनका स्वामी शुक्र और दुःखका स्वामी शनि है । ग्रहोंमें सूर्य और चन्द्रमा राजा, मंगल नेता, बुध राजकुमार, गुरू और शुक्र राजमन्त्री, शनि दास हैं । तात्पर्य यह है कि जन्माङ्गमें जो जो ग्रह बलवान् हैं वे जिन २ आत्मा आदि पदार्थोंके स्वामी और कारक हैं वे २ आत्मा आदि पदार्थ शरीरमें बली होकर निज आकार स्वरूप शरीरको करते हैं ।

शरीर के बारह अङ्गों (शिर, मुख, वक्षस्थल, हृदय, उदर, कटि, वस्ति (नाभि-लिङ्ग के मध्य का स्थान), व्यंजन (स्त्रीपुरुष के चिह्न विशेष), दोनों ऊरू, दोनों जानु, दोनों जंघा, दोनों चरणों) में स्थित बारह राशियों (मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुम्भ, मीन) के स्वामी क्रम-से भौम, शुक्र, बुध, चन्द्रमा, सूर्य, बुध, शुक्र, भौम, गुरू, शनि, शनि और गुरू हैं। यदि यह कहा जाय कि इस पृथ्वी रूपी शरीर में ५ कर्मेन्द्रिय और ५ ज्ञानेन्द्रिय, मन, और प्राण इन बारहों स्थानों में १२ राशियाँ हैं, जिनमें प्राण और मन के स्वामी सूर्य और चन्द्रमा अपने स्वभावानुकूल तेजस्वभाव सिंह का स्वामी सूर्य और शीतलस्वभाव कर्क का स्वामी चन्द्रमा, शेष १० इन्द्रियात्मक १० राशियों में से एक २ राशियों को रवि चन्द्र ने शेष ग्रहों को दिया तो अत्युक्ति न होगी इस प्रकार पंचताराग्रह दो २ राशियों के स्वामी हुये।

सिंहस्याधिपतिः सूर्यः कर्कस्याधिपतिः शशी।
मेषवृश्चिकयोर्भौमो बुधो मिथुनकन्ययोः॥
जीवो मीनधनुः स्वामी शुक्रो वृषतुलाधिपः।
प्राज्ञैरधिपतिः प्रोक्तः शनिर्मकरकुम्भयोः॥

सूर्यादिग्रहों के उच्च—सूर्य का मेष, चन्द्र का वृष, भौम का मकर, बुध का कन्या, गुरू का कर्क, शुक्र का मीन, शनि का तुला उच्च राशि है। अपने २ उच्च राशि से सातवीं नीच राशि होती है।

अजवृषभमृगाङ्गनाकुलीरा झषवणिजौ च दिवाकरादितुङ्गाः।
दशशिखि मनुयुक्तिथीन्द्रियांशैस्त्रिनवकविंशतिभिश्चतेऽस्तनीचाः॥

जो ग्रह अपने राशि में या अपने उच्चस्थान में होता है वह बलवान् होता है।

शरीरके उत्पत्तिके समय द्वादश (१२) राशियोंमें से जो राशि अपने क्षितिज (उदयप्रदेश) में उदय हुई रहती है वही लग्न होती है और उसीको तनुभाव कहते हैं। शेष भावोंकी गणना वहींसे क्रमशः आरम्भ होती है जैसा कि नीचे चक्रमें है–

भाव चक्रम्




इन भावोंमें शरीरके उदयके समय जो ग्रह जिस राशिमें हो उसे उस राशिमें रखकर शुभाशुभ विचारना चाहिये। विशेषता केवल इतना ही है कि यदि ग्रह अपने उच्च, स्थानादिमें हो तो वह अपने भावका पूर्णफल देता है और नीचादि राशियोंमें हो तो शून्यफल देता है।

इस पृथ्वीरूपी शरीरके तीन उपकरण (गृह, स्त्री, राज्य) और हैं। अर्थात् शरीरको लेकर चार हैं। यही चार स्थान याने १।४।७।१० केन्द्र हैं। इनके स्वामी शुभग्रह हों तो शुभफल

नहीं देते। अर्थात् शरीर सुख, गृहसुख, स्त्रीसुख, राज्यसुख नहीं देते। यदि इन स्थानोंके स्वामी पापग्रह हों तो अशुभफल नहीं देते हैं। जैसा कि पाराशरजीने कहा है—

न दिशन्ति शुभंनृणां सौम्याः केन्द्राधिपा यदि।
क्रूराश्चेदशुभं ह्येते प्रबलाश्चोत्तरोत्तराः॥

किन्तु यहाँपर उपर्युक्त अर्थ असंगत मालूम होता है। अर्थात् शुभफल देनेवाला शुभग्रह शुभफल न दे और पापफल देने वाला पापग्रह अशुभफल न दे? इसलिये यदि यहाँ यह कहा जाय तो अर्थ की संगति हो जाती है। जिन पाँच ज्ञानेन्द्रियोंके स्वामी देवस्वरूप शुभग्रह हैं और पाँच कर्मेन्द्रियोंके स्वामी असुररूप पापग्रह हैं। इनमें देवस्वरूप ज्ञानेन्द्रियसे भोग करता है और असुरस्वरूप त्याग करता है। अतएव भोग करनेसे देवस्वरूप शुभग्रह पारलौकिक शुभफल नहीं देता, और त्याग करनेसे असुर स्वरूप पापग्रह अशुभफल नहीं देता अर्थात् पारलौकिक शुभफल देता है।

दृष्टिविचार—पश्यन्ति सप्तमं सर्वे शनिजीवकुजाः पुनः।
विशेषतश्च त्रिदशत्रिकोणचतुरष्टमान्॥

अपने अपने स्थानसे सप्तमस्थान जायास्थान हैं। शरीरका मन ही राजा है और पूर्वके कर्मोंको भोगनेके हेतु शरीरकी जाया संज्ञा है और त्यागनेके हेतु स्त्री संज्ञा है। शरीरकी रक्षा करना मनका कार्य है। इसीलिए ये सभी ग्रह अपनेसे सातवें भावको देखते हैं। जैसा कि लिखा है—

स्वां प्रसूतिं चरित्रं च कुलमात्मनमेव च।
स्वं च धर्मं प्रयत्नेन जायां रक्षन्हि रक्षति॥

तृतीय भाव पराक्रम स्थान है और दशम राज्य स्थान है। राजाके पराक्रम (बल) और राज्यकी रक्षा करना भृत्य (सेवक) का कार्य है। ग्रहोंमें शनि भृत्य है, इसलिए शनि ३।१० को भी देखता है। ५ वाँ स्थान बुद्धि विद्याका है, ९ वाँ स्थान धर्मका है। विद्या और धर्मकी शिक्षा देना गुरुका कार्य होता है। इसलिए गुरु ९।५ को भी देखता है। ४ था स्थान सुखका है। ८ वाँ स्थान दुर्ग (किला) और आयुका है। दुर्गकी रक्षा करते हुए सुख देना यह सेनापतिका कार्य है। इसलिये सेनापति भौम अपने स्थानसे ४।८ को भी देखता है। इसी प्रकार फलित स्कन्धसे शारीरिक सुख दुःखका विचार करना चाहिये। और गणितसे कौन ग्रह किस भावमें कब गया है यह ज्ञान करना चाहिये। तथा सिद्धान्तसे "सभी पदार्थोंको समझकर यही ठीक है" यह निश्चय करना चाहिये।

विक्रमके चलाये हुए सम्वत् और शालिवाहनके चलाये हुए शाकाके विषयमें शरीरके विचारसे इस प्रकार है। पूर्व शरीरसे किए हुए कर्मका फल वर्तमान शरीरमें भोगना यही विक्रम सम्वत् है। और सत्कर्म फल लेकर आना वर्तमान शरीरमें भोग लेकर जाना यही शाका है। विक्रम सम्वत् और शाका का अन्तर इस प्रकार है--

सम्वत् २००७-शाका १८७२=१३५ वर्ष का अन्तर होता है। वस्तुतः विक्रमके ६० सम्वत्सरोंका अन्त माघ या फाल्गुनमें हुआ करता है और उसी समय विक्रमके दूसरे सम्वत्सरका प्रवेश हो जाता है किन्तु शाका वही रहता है। जब मेष संक्रान्ति चैत्र या वैशाखमें होती है। उस समय शाका याने नूतन वर्ष का प्रारम्भ होता है। किन्तु प्रचलित प्रथाके अनुसार चान्द्र-मासके अनुसार सम्वत् शाकाका आरम्भ चैत्र शुक्ल १ प्रतिपदसे

ही मान लिया जाता है जो कि युक्तियुक्त नहीं मालूम होता है। इसलिए सम्वत् और शाकाका अन्तर उक्त समयमें १३६ भी हो सकता है। इसी हेतु चैत्रके आरम्भसे ही लोक और शरीरके काशी क्षेत्रमें "बुढ़वा मंगल" नामक आमोद प्रमोद होता है। कलि आरम्भ होनेके ३०४४ वर्षके बाद युधिष्ठिर नामके शककारक हुए यदि इसमें विक्रम और शाकाके अन्तर वर्ष १३५ युत कर दें तो शाकारम्भके पूर्व कलिके गत वर्षका ध्रुवा हो जायगा। इसमें वर्तमान शाकाको जोड़ते जायँ तो अभीष्ट शाकामें बीते हुए कलिके वर्षोंकी संख्याका ज्ञान हो जायगा। जैसे ३१७९+ १८७२ = ५०५१ = गत कलिवर्ष।

यदि १३६ को सम्वत्का ध्रुवा और १ शाकाका ध्रुवा मान लिया जाय तो नूतन सम्वत् और शाका किसीके भी नामसे चलाया जा सकता है। विक्रमके ६० सम्वत्सरोंके नाम अधोलिखित हैं जिनमें पहले २० सम्वत्सर ब्रह्मविंशतिके हैं—१ प्रभव, २ विभव, ३ शुक्ल, ४ प्रमोद ५ प्रजापति, ६ अंगिरा, ७ श्रीमुख, ८ भाव, ९ युवा, १० धाता, ११ ईश्वर, १२ बहुधान्य, १३ प्रमाथी, १४ विक्रम, १५ वृष, १६ चित्रभानु, १७ सुभानु, १८ तारण, १९, पार्थिव, २० व्यय। आगेके २० सम्वत्सर विष्णु विंशतिके हैं। २१ सर्वजित्, २२ सर्वधारी, २३ विरोधी, २४ विकृति, २५ खर, २६ नन्दन, २७ विजय, २८ जय, २९ मन्मथ, ३० दुर्मुख, ३१ हेमलम्ब, ३२ विलम्ब, ३३ विकारी, ३४ शर्वरी, ३५ प्लव, ३६ शुभकृत्, ३७ शोभन, ३८ क्रोधी, ३९ विश्वावसु, ४० पराभव। आगेके २० सम्वत्सर रुद्र विंशतिके हैं। ४१ प्लवंग, ४२ कीलक, ४३ सौम्य, ४४ साधारण, ४५ विरोधक, ४६ परिधावी, ४७ प्रमादी, ४८ आनन्द, ४९ राक्षस, ५० नल, ५१ पिंगल,

५२ कालयुक्त, ५३ सिद्धार्थ, ५४ रौद्र, ५५ दुर्मति, ५६ दुंदुभि, ५७ रुधिरोद्गारी, ५८ रक्ताक्ष, ५९ क्रोधन, ६० क्षय। इसी प्रकार ईस्वी सन् और शाका का अन्तर १९५० – १८७२ = ७८ होता है। और सम्वत् तथा ईस्वी का अन्तर ५७ वर्ष होता है।

युगव्यवस्था–

स्वस्थ मनुष्य सुखसे बैठा हुआ जितने समयमें सरलतासे श्वासको खींचता है और बाहर छोड़ता है इतने समयको प्राण कहते हैं। ऐसे ६ प्राणोंकी एक विनाडी, ६० विनाडीकी एक नाडी और ६० नाडीका एक नाक्षत्रदिन होता है। इसी प्रकार एक दिनमें २४ घंटे होते हैं। नीचेकी तालिकासे यह स्पष्ट हो जायगा कि प्राण और सेकेंडका क्या अन्तर है—

१ नाक्षत्रदिन=६० घड़ी ( नाडी ) = २४ घण्टा

६० × ६०=३६०० पल = २४ × ६०=१४४० मिनिट

३६०० × ६=२१६०० प्राण=१४४० × ६०=८६४००, सेकेंड

अर्थात् १ प्राण=४ सेकेंड

वस्तुतः विषयके कारण दो हैं उनमें एक प्रधान होता है और दोनोंके तीन ३ ( आँख, नाक, मुख ) इन्द्रियाँ याने ६ इंद्रियाँ प्रधान होती हैं। इस प्रकार २१६ संख्यायें हुई। एक शरीरकी दश इन्द्रियाँ अर्थात् एकसे दशगुणी हैं इस प्रकार दोनों मिलकर शतगुणित हुई अर्थात् २१६०० यही अहोरात्रमें शरीरके प्राण का मान है। दोनोंके योगसे विषयकी पूर्त्ति होती है इसलिये पूर्वोक्त संख्याको दूना कर देनेसे ४३२०० हुआ किन्तु दोनोंका लक्ष एक है इसलिये एक विन्दु और बढ़ा देनेसे ४३२००० यह कलियुगका मान हुआ। सत्ययुगमें कलियुगसे चारगुना धर्म होनेसे कलिके वर्षोंको चौगुना करनेसे सत्ययुगके १७२८००० वर्ष हुये। त्रेतामें तीन गुना धर्म

होनेसे कलिसंख्याको तीन गुना करनेसे १२९६००० वर्ष त्रेता युगका मान हुआ। इसी प्रकार द्वापरमें दुगुना धर्म होने से कलि संख्याको दूना करनेसे ८६४००० द्वापरयुगके वर्षोंका प्रमाण होता है। वास्तवमें सत्ययुग और कलियुग के वर्षोंकी संख्याओंका योग और त्रेता तथा द्वापरके वर्षोंकी संख्याओंका योग भी २१६०००० के बराबर हो जाता है। वास्तवमें प्रत्येक युगके वर्षमानमेंसे अन्तिम सहस्र और लक्षके दो बिन्दुओंको जो कि भोग स्वरूप हैं निकाल दिया जाय तो केवल कर्मका २१६०० अंक ही रह जावेगा।

पञ्चाङ्ग—

तिथि वार नक्षत्र योग करण यही पञ्चाङ्ग है। वार रविवार के क्रमसे है क्योंकि सृष्ट्यादिमें रविवार ही था। रवि चन्द्रमा का १२ अंश अन्तर होनेसे १ तिथि होती है। चन्द्रमाके प्रतिदिनके योगके अनुसार १३⅓ अंशमें एक नक्षत्र होता है। रविचन्द्र योग होने से २७ योग होते हैं। प्रत्येक तिथियोंमें दो करण होते हैं। शरीरके पञ्चाङ्ग कान, नेत्र, नाक, जिह्वा, मुख हैं। नक्षत्र कक्षा सबसे ऊपर होनेसे रविके मार्गसे आकर उदय को प्राप्त होता है इसलिये अतिथि रूपसे तिथि होता है। नक्षत्र शरीर है। प्राण, मन, सूर्य और चन्द्रका योग यही योग है। सातोंग्रहोंके जो मार्ग हैं यही वार हैं। यह सब कानसे सुनते हैं उसीको करण कहते हैं। केवल शरीरमें (मनको) विचारसे सिद्ध होता है।

यह पृथ्वी रूपी शरीर चल है (प्राण) सूर्य स्थिर है। यह आर्यभट का मत है। जैसे नौका या रेलगाड़ी पर चलने वाले को मालूम होता है कि नौका या गाड़ी स्थिर है और पृथ्वी चल रही है। इसी प्रकार सूर्य स्थिर है और पृथ्वी चलती है

सूर्य का चलना भ्रम है ? परंतु यदि पृथ्वी का चलना पश्चिम मुख मान लिया जाय तो वृक्षपर रहनेवाले जीव अपने रहनेके स्थानको छोड़ कर पूर्वमें चारा लेनेके लिए गए हुए हैं वे जब चारा लेकर लौटेंगे तो वे अपने स्थान को कैसे पावेंगे ? क्योंकि उनका स्थान पृथ्वीके पश्चिमाभिमुख गतिके कारण पश्चिम चला गया होगा। किंतु प्रत्यक्ष देखा जाता है कि नित्य पक्षी चारे को जाते हैं और लौटकर अपने स्थान पर आते हैं। इसलिए पृथ्वी स्थिर है और सूर्य चल है। देश भेदसे अधिकमास मलमास पुरुषोत्तममास तीनों एक ही मासके नाम हैं। जिस चान्द्रमासमें सूर्य की संक्रान्ति न हो उसे अधिमास कहते हैं। चान्द्रमास अमावास्यासे अमावास्या तक होता है। जैसे चैत्रके अमावास्यासे वैसाखके अमावास्या तक मेषके सूर्य होनेसे चैत्र मास होता है।

इसी क्रमसे शेष मासोंको जानना चाहिये। शरीरमें अधिक आहारादिके करनेसे मलविशेष हो जाता है। जब सौर चान्द्र दिनोंका अन्तर अधिक दिन बढ़ते बढ़ते जब ३० दिन होता है तो एक मलरूपी मास मलमास होता है। जो कि शुभ कार्यमें अशुभ होता है। यदि एक चान्द्रमासमें दो संक्रान्ति हो जाय तो पूर्वनियमके अनुसार एक क्षयमास होता है।

ग्रहण—किसीको ग्रहण करना यही ग्रहण है। जैसे पूर्णिमामें भूमिकी छाया चन्द्रबिम्बको ग्रहण करती है इसलिए पूर्णिमाको चन्द्रग्रहण होता है। अमावास्याको चन्द्रबिम्ब सूर्यबिम्बको ग्रहण करता है इसलिए अमावस्याको सूर्यग्रहण होता है।

## विवाहमुहूर्त

गोत्र कुलादिसे शुद्ध गुणसे युक्त कन्यासे वर विवाह करे। विवाहमें वर्ण, वश्य, तारा, योनि, ग्रहमैत्री, गणमैत्री, नाड़ी इन

आठ गुणोंका विचार करना चाहिये। ये आठों उत्तरोत्तर बली हैं। सभी गुणोंका योग १८ से ऊपर हो तो विवाह शुभद होता है।

विवाहमें शुभ नक्षत्र—रेवती, रोहिणी, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्र, मृगशिरा. मघा, मूल अनुराधा, हस्त, स्वाती। कन्या, तुला, मिथुन लग्नमें और ४।९।१४।३० तिथियोंको छोड़कर शेष तिथियोंमें शुभद होता है। विवाह लग्नसे ३।६।८ इन स्थानोंमें रवि, केतु, राहु शनि, मंगल, ३।६।११, चन्द्र, २,३, ११, बुध और गुरु, ७।८ को छोड़कर शेष स्थानोंमें और शुक्र ३, ६, ७, ८ स्थानोंको छोड़कर शेष स्थानोंमें शुभद होता है।

## यात्रामुहूर्त्त

जन्माङ्ग या प्रश्न कालिक लग्नद्वारा दशा अन्तर्दशा आदिसे शुभाशुभका विचार कर यात्रा करनी चाहिये।

यात्राके नक्षत्र--पुष्य, हस्त, पुनर्वसु, मृगशिरा, अश्विनी, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, रेवती ये नक्षत्र यात्रामें श्रेष्ठ हैं। षष्ठी, द्वादशी, चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी और पर्वदिन (पूर्णिमा, अमा, रविसंक्रान्ति ) इन तिथियोंको छोड़कर शेष तिथियोंमें और मीन, तुला, कन्या, मिथुन इन लग्नोंमें यात्रा करना श्रेष्ठ होता है। दिग्द्वारलग्न यानें जिस दिशामें यात्रा करना है उस दिशाके लग्नमें ) यात्रा करनेसे यात्रा श्रेष्ठ होती है और द्रव्यका लाभ होता है। इसके विपरीत लग्नमें यात्रा करनेसे हानि, द्रव्यका नाश और शत्रुका भय होता है।

इन मुहूर्त्तोंके अनुसार विवाहादि कार्य करने से सुख-समृद्धि होती है।

श्रीगणेश दत्त पाठक — श्री हरेकृष्ण झा

---

# मनन विचार

नाम-रूपका धर्म—

१—आत्माके नाममें एक धर्म—व्यापकत्व

२—पुरुषके नाममें २ धर्म—

सामान्य, विशेष ( साक्षी )
२ २

३—ब्रह्मके नाममें ३ धर्म—

शब्द ( सत् ), रूप ( चित् ), रस ( आनन्द ),
१ २ ३

४—जीवके नाममें ४ धर्म—

वासना क्रिया कर्म फल
१ २ ३ ४

१०

उपर्युक्त दश धर्म शरीरमें ही हैं।

१—एक शरीररूपी वर्णके धर्ममें ४, वर्णोंके ४ धर्म हैं—

शब्द सुने, सुनावे; रूप देखे, दिखावे;
१ २
रस ग्रहण करे, करावे; गन्ध ग्रहण करे, करावे;
३ ४

उपर्युक्त नाम-रूप समुदाय ( प्रवाह ) का नाम संसार है। एक एक भिन्न भिन्नका नाम जगत् है। उसी जगत्

में कर्मसे शरीर और शरीरसे कर्मकी उत्पत्ति है; उसीके फलसे दूसरे जन्मके शरीरमें फलभोग है। पूर्वशरीर में इन्द्रियोंके व्यवहारसे सम्बन्ध होता है और उस पूर्वजन्म सम्बन्धसे कर्म-शरीर उत्पन्न होता है, उसीको प्रकृति कहते हैं। वह प्रकृति पुरुषसे चैतन्य है और उसके न रहनेसे जड़ है। पूर्वसम्बन्धसे शरीरके धर्मसे प्रिय और अप्रिय दो प्रकृति (स्वभाव) हैं। वर्ण—कर्ण, चक्षु, मुख में गुणके अनुसार अनुकूल और प्रतिकूल ६ प्रकृति हैं। ये सब मिलकर ८ प्रकृति हैं, वही एक शरीरमें है। इन चारों वर्णोंसे चारों जातियाँ बन गयी हैं। यथा—कर्णके तीन ज्ञानसे ब्राह्मण जाति, और चक्षुसे क्षेत्र दो ज्ञानसे क्षत्रिय जाति, और मुखसे रस दो ज्ञानसे वैश्य जाति, और प्रिय, अप्रिय गन्ध ज्ञान नासिका सब शरीर शूद्र जाति। इन चार ज्ञानोंसे तीन द्विजाति ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य अधिकारसे बन गयी। शूद्रजाति एक शरीर जाति हो गयी। यही प्रिय और अनुकूल प्रकृति शरीरोंका मेल होता है, और प्रतिकूलमें द्वेष ( झगड़ा ) होता है।

यथा—कर्मणा प्राप्यते गोत्रं गोत्राद्वर्णोऽभिजायते।
वर्णाद्धर्मश्च वृत्तिश्च एष धर्मः सनातनः॥
चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्म विभागशः। (गीता)

इसका अभिप्राय यह है कि शरीर में १ कर्म और

१ गुण है। ग्रहण करना और त्यागना कर्म है और अनुकूल समझकर व्यवहार करना गुण है।

अवश्यम्भाविभावानां प्रतीकारो भवेद्यदि।
तदादुःखैर्न लिप्येरन्नलरामयुधिष्ठिराः ॥

अर्थात् शरीर भाव से नल का उदाहरण है। कर्म फल का उदाहरण राम और सीता हैं। कर्म धर्म का उदाहरण युधिष्ठिर हैं। अवश्य युधिष्ठिरमें है और भावी राममें तथा भाव नलमें है।

**विचारार्थ प्रश्न—**

१—धर्ममें वर्ण है अथवा वर्णमें धर्म है ? यदि धर्ममें वर्ण मान्य है तो धर्म तो एक है और वर्ण चार हैं, तथा वर्णोंके धर्म भी भिन्न-भिन्न हैं ?

२—वर्णसे धर्मकी उत्पत्ति होती है और वर्णमें उस धर्मका भोग होता है।

३—कौनसे वर्णके स्थानसे धर्मकी उत्पत्ति होती है और किस स्थानसे उस धर्मका भोग होता है ?

४—उस स्थानका विचार करना चाहिए।

इतिशम्